मन अभिमान से रहित हुआ है वह कर्म करता भी लेपायमान नहीं होता। जैसे मन और ठौर गया होता है तो विद्यमान शब्द अथवा रूप पदार्थों को प्रस्तुत होते भी नहीं जानता, तैसेही जिसका मन आत्मपदमें स्थित हुआहै उसको सुख दुःख कर्म नहीं लगता। जो पुरुष अभिमान से रहित है वह कर्मों में सुख दुःख भोगता दृष्टि आताहै परन्तु वह उसको स्पर्श नहीं करता। देखो तो यह बालक भी जानते हैं कि, मन और ठौर जाताहै तो सुनताभी नहीं सुनता; तैसेही वह पुरुष करताभी नहीं करता। हे रामजी! जिसका मन असंग हुआ है वह देखता है परन्तु नहीं देखता; सुनता है परन्तु नहीं सुनता; स्पर्श करता है परन्तु नहीं करता; सूंघता और रस लेता है परन्तु नहीं लेता इत्यादिक जो कुछ चेष्टा हैं सो कर्ता भी वह अकर्ता है और उसका चित्त आत्मपद में लीन हुआहै। जैसे कोई पुरुष देशान्तर को जाता है तो वह उस देश में व्यवहारकर्म करता है परन्तु उसका चित्त गृह में रहता है तैसेही ज्ञानवान् का चित्त आत्मपद में रहताहै। यह बात मूर्ख भी जानता है। जैसा वेग मन में तीव्र होता है उसकी सिद्धि होती है और वही भासता है; और नहीं भासता। हे रामजी! सब अनर्थों का कारण संग है; संसार के संगसे ही जन्म-मरण के बन्धन को प्राप्त होता है; इससे सब अनर्थों का संसार का कारण संग है। सब इच्छा का कारण संग है और सब आपदा का कारण संग है; संगके त्यागेसे मोक्षरूप और अजन्मा होताहै। इससे संग को त्याग कर और जीवन्मुक्त होकर विचरो। रामजी ने पूछा, हे भगवन्! आप सर्वसंशयरूपी कुहिरे के नाशकर्ता शरत्काल का पवन हैं। संग किसको कहते हैं यह संक्षेप से मुझसे कहिये? वशिष्ठजी बोले, हे रामजी! भाव-अभाव जो पदार्थ हैं वह हर्ष और शोक के देनेवाले हैं। जिस मलिन वासना से यह प्राप्त होते हैं वही वासना संग कहाता है हे रामजी! देह में जो अहंबुद्धि होती है और संसार की जो सत्यप्रतीति है तो उस संसार के इष्ट अनिष्ट को रागद्वेष सहित ग्रहण करताहै; ऐसी मलिन वासना संग कहाती है और जीवन्मुक्तकी वासना हर्ष शोकसे रहित शुद्ध होती है-सो निस्संग कहाती

है। उसकी वासना जन्म मरण नहीं होती। हे रामजी! जिस पुरुष की देह में अभिमान नहीं होता और जिसकी स्वरूप में स्थिति है वह शरीर के इष्ट अनिष्ट में रागद्वेष नहीं करता क्योंकि, उसकी शुद्ध वासना है और वह जो कर्ता है सो बन्धन का कारण नहीं होता। जैसे भुना बीज नहीं उगता तैसेही ज्ञानवान्‌की वासना जन्म मरणका कारण नहीं होती और जिसकी वृत्ति जगत् के पदार्थों में स्थित है और रागद्वेष से ग्रहण त्याग करता है ऐसी मलिन वासना जन्मों का कारण है। इस वासना को त्यागकर जब तुम स्थित होगे तब तुम कर्ता हुये भी निर्लेप रहोगे और हर्ष शोकादि विकारों से जब तुम रहित होगे तब वीतराग और भय और क्रोध से असंग होगे। हे रामजी! जिसका मन असंग हुआ है वह जीवन्मुक्त हुआ है। इससे तुमभी वीतराग होकर आत्मतत्त्व में स्थित हो। जीवन्मुक्त पुरुष इन्द्रियों के ग्राम को निग्रह करके स्थित होताहै और मान, मद, वैरको त्याग कर सन्ताप से रहित स्थित होताहै। वह सब आत्मा जानकर कर्म करता है परन्तु व्यवहारबुद्धि से रहित असंग होकर कर्म करता है। वह करता भी अकरता है उसको आपदा अथवा संपदा प्राप्त हो अपने स्वभाव को नहीं त्यागता, जैसे क्षीरसमुद्रने मन्दराचल पर्वतको पाकर शुक्लताको नहीं त्यागा तैसेही जीवन्मुक्त अपने स्वभावको नहीं त्यागते। हे रामजी! आपदा प्राप्त हो अथवा चक्रवर्ती राज्य मिले; सर्पका शरीर प्राप्त हो अथवा इन्द्रका शरीर प्राप्त हो; इन सबमें वह सम और आत्मभाव स्थित होताहै और हर्ष शोकको नहीं प्राप्त होता। वह सब आरम्भोंको त्यागकर नानात्वभाव से रहित स्थित होताहै। विचार करके जिसने आत्मतत्त्व पायाहै वह जैसे स्थित हो तैसेही तुमभी स्थित हो। इसी दृष्टिको पाकर आत्मतत्त्वको देखो तब विगतज्वर होगे और आत्मपद को पाकर फिर जन्म मरण के बन्धन में न आवोगे॥

इति श्रीयोगवाशिष्ठे उपशमप्रकरणे आर्षे देवदूतोक्तमहारामायणे मोक्षोपायन्नाम नवतितमस्सर्गः ॥९०॥

इति श्रीयोगवाशिष्ठे उपशमप्रकरणं पञ्चमं समाप्तम् ॥९८॥

इति॥

५ खोन

